जिस इष्टकी कृपासे इस अपूर्वग्रन्थकी निर्विघ्नसमाप्ति हुई है, उसको नमस्कार करते हैं यः=जो विष्णु लक्ष्मीसे सर्वदेवताओंकी उपेक्षाकर स्वेच्छासे स्वीकृत हुआ है, और जो स्मृतमात्र हुआ ही सकलस्मरणकर्ताओंकी निरन्तर सर्वात्मना रक्षा करता है । और यः= जिसने चक्रसे नक्रका निकन्दनकर महाकुञ्जरको मकरसे उन्मुक्त किया है, और जो द्वेषसेभी शिशुपालादिके लिए निजपदम्=सायुज्यमुक्ति देता है उस विष्णुके लिए नमस्कार हो ।

श्रीमाधवसरस्वत्यो जयन्ति यमिनां वराः ।
वयं येषां प्रसादेन शास्त्रार्थे परिनिष्ठिताः ॥

यमिनां वराः=अहिंसासत्यादिरूप यमोंके धारण करनेवालोंमें श्रेष्ठ श्रीमाधवसरस्वती अतिशय विराजमान हैं, जिन्होंके प्रसादसे हमलोग शास्त्रप्रतिपाद्यार्थविषयकत्वविशिष्टपरिपक्वबुद्धिक हुए हैं ।

सहजसरलां प्रेम्णा दीर्घां समस्तविशोधिनीं,
सकृदपि कृपादृष्टिं सन्तो दिशन्तु भवद्विधाः ।
कथमपि सती पूता सद्यस्तया विषयीकृता
मम कृतिरियं हित्वा दोषान्भवत्वतिसद्गुणाः ॥

शान्तान्तःकरणवाले विद्वानोंको सम्बोधितकर कहते हैं,-भवद्विधाः सन्तः=आप जैसे सुपवित्र सज्जन लोग, स्वभावतः सरल और प्रेमसे दीर्घ तथा समस्त पदार्थोंको विशोधन करने वाली एवम्भूत जो आप लोगोंकी कृपादृष्टि है उस दृष्टिका सकृदपि=एकवारभी मेरी इस कृतिपर निक्षेप करो, तथा=उक्तविध भवदीय दृष्टिसे विषयीकृत मम=मेरी यह कृति कथमपि-सती=किसीभी प्रकारकी होती हुई, सद्यः=तुरत दोषान्=दोषोंको हित्वा=छोडकर पूता=पवित्र हुई अतिसद्गुणा भवतु=अत्यन्त सद्गुणवाली हो ।

गुरूणां माहात्म्यान्निजविविधविद्यापरिचयात्
श्रुतेर्यन्मे सम्यङ्मननपरिनिष्पन्नमभवत् ।
परब्रह्मानन्दस्फुरणमखिलानर्थशमनं
तदेतस्मिन् ग्रन्थे निखिलमतियत्नेन निहितम् ॥

गुरुओंके माहात्म्यसे और निजका जो विविधविद्याओंके साथ परिचय है उस परिचयसे और श्रुतेः=सम्यक् श्रवणसे तथा मननसे, निखिल अनर्थका शमन होता है जिससे एवम्भूत ब्रह्मानन्दस्फुरण जो मुझमें निष्पन्न हुआ है तत् निखिलम्=वह सम्पूर्ण स्फुरण इस ग्रन्थमें अतियत्नसे निहितम्=लिखित है ।

इह कुमतिरतत्त्वे तत्त्ववादी वराकः, प्रलपति यदकाण्डे खण्डनाभासमुच्चैः।
प्रतिवचनममुष्मै तस्य को वक्तु विद्वान् नहि रुतमनुरौति ग्रामसिंहस्य सिंहः॥

इसका अर्थ प्रथम कर चुके हैं। (देखो ६९५ पृष्ठपर)

कुतर्कगरलाकुलं भिषजितुं मनो दुर्धियां मयायमुदितो मुदा विषविघातिमन्त्रो महान्।
अनेन सकलापदां विघटनेन यन्मेऽभवत् परं सुकृतमर्पितं तदखिलेश्वरे श्रीपतौ॥

दुराग्रहयुक्तबुद्धिवालोंके कुतर्करूप जो गरल उससे आकुल जो मन तादृश मनको भिषजितुम्=निर्विषबनानेके लिए यह विषविघाति महामन्त्र आनन्दपूर्वक मुझसे कहा गया है। इस सकल आपदाओंके विघटनसे जो मुझमें महत्पुण्य उत्पन्न हुआ है वह अखिलेश्वर श्रीपतिमें समर्पित है।

ग्रन्थस्यैतस्य यः कर्ता स्तूयतां वा स निन्द्यताम्।
मयि नास्त्येव कर्तृत्वमनन्यानुभवात्मनि॥

इस ग्रन्थका कर्ता स्तुत हो वा निन्दित हो। अखण्डैकरसानुभवात्मक मुझमें कर्तृत्व तो नहीं ही है॥

श्रीव्यासशङ्करसुरेश्वरपद्मपादान् वेदान्तशास्त्रसुनिबन्धकृतस्तथान्यान्।
विद्याप्रदानिह यतिप्रवरान्दयालून् सर्वान् गुरून् सततमेव नमामि भक्त्या॥

श्रीव्यासजीको, तथा श्रीशङ्कराचार्य्यको एवं श्रीसुरेश्वराचार्य्य तथा श्रीपद्मपादाचार्यको तथा वेदान्तसम्बन्धि सुनिबन्धोंके करनेवाले अन्याचार्य्योंको एवम् विद्याको देनेवाले दयालु यतिप्रवर सर्व गुरुओंको भक्तिसे निरन्तर नमस्कार करता हूँ।

सिद्धीनामिष्टनैष्कर्म्यब्रह्मगानामियं चिरात्।
अद्वैतसिद्धिरधुना चतुर्थी समजायत॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीविश्वेश्वरसरस्वतीश्रीचरणशिष्य-
श्रीमधुसूदनसरस्वतीविरचितायामद्वैतसिद्धौ मुक्तिनिरू-
पणं नाम चतुर्थः परिच्छेदः॥

इत्यद्वैतसिद्धिः॥

---

इष्ट तथा नैष्कर्म्य एवं ब्रह्म इन तीनोंमें अव्यवहितोत्तरत्व सम्बन्धसे रहनेवाले जो सिद्धि पद हैं, उन सिद्धि पदोंके मध्यमें चिरकालबाद इस कालमें यह चतुर्थी अद्वैतसिद्धि निष्पन्न हुई है=अद्वैतवादमें अभीतक सिद्धिपद तीन ग्रन्थोंके साथ सम्बन्ध रखता था, अब चारके साथ रक्खेगा—अद्वैतमतमें अभीतक इष्टसिद्धि नैष्कर्म्यसिद्धि, ब्रह्मसिद्धि, ये सिद्ध्यन्त तीन ग्रन्थ चले आते थे तो अब इनके साथ अद्वैसिद्धिके मिलनेसे ये चार हो गये हैं॥

सच्चिदानन्दरूपाहं ब्रह्मैवाहं स्फुरत्प्रभम् ।
मम नाशो नास्ति कदा निःसन्देहास्तु तिष्ठत ॥
यद्रूपं दृष्टमस्माकं युष्माभिः परमं मतम् ।
ध्यात्वा तद्रूपममलं जपं कुरुत मे मनुम् ॥
तदेव मङ्गलं तुभ्यं भविष्यति महाप्रभम् ।

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीरामाश्रमशिष्यकान्यकुब्जवंशसम्भूतब्रह्मचारिश्यामानन्दापरनामध्येयश्रीरामेश्वरदत्तशर्मविरचितायां सरलाख्यायामद्वैतसिद्धिव्याख्यायां मुक्तिनिरूपणं नाम चतुर्थः परिच्छेदः ॥

इति सरला।

श्रीभगवत्या अर्पणमस्तु ॥

विक्रम सम्वत् १९७६ चैत्र कृष्णपक्ष ५ मङ्गलवार ता० ९।३।२० ईस्वी।

---

# अथ—अत्रोपयुक्तपारिभाषिकशब्दानां कोषः ।

( अ ) 'अखण्डोपाधि'—जातिसे भिन्न और स्वरूपसे भासित होनेवाला धर्म, जैसे कि—अनुयोगीतात्व प्रतियोगितात्व विषयतात्व प्रभृति हैं ।

'अघटक'—जो जिसके स्वरूपमें प्रविष्ट न हो वह उसका अघटक कहा जाता है—जैसे 'राम' इस समुदायमें चार अक्षर हैं ये चारों इसके घटक हैं और इन चारोंसे अतिरिक्त सर्व अक्षर इसके अघटक हैं ।

'अङ्गविधि'—गुणका विधान; जैसे 'अग्निहोत्रं जुहोति' इस वाक्यसे होम प्राप्त है, उसमें 'दध्ना जुहुयात्' यह वाक्य दधिरूप गुणका विधान करता है इसलिए इस वाक्यका नाम गुणविधि तथा अङ्गविधि है ।

'अणुत्व'—परमाणुमें और द्व्यणुकमें रहनेवाला परिमाण ।

'अतिदेश'—एकत्र श्रुतका अन्यत्र सम्बन्ध ।

'अतिप्रसङ्ग'—अतिव्याप्ति, प्रस्तुतविषयसे अन्यत्र प्रसक्ति ।

'अतिव्याप्ति'—लक्षणका लक्ष्यमें रहकर अलक्ष्यमें रहना; जैसे गोका यदि शृङ्गित्व लक्षण किया जाय तो उस लक्षणमें अतिव्याप्ति है ।

'अतीन्द्रिय'—इन्द्रियोंसे जन्य जो लौकिकप्रत्यक्ष उस प्रत्यक्षका अविषय, जैसे न्यायमतमें कालादिक ।

'अत्यन्ताभाव'—जो वस्तु जिस वस्तुमें कालत्रयमें न रहती हो उस वस्तुका जो उसमें अभाव, जैसे वायुमें रूपाभाव । त्रैकालिकसंसर्गाभावभी इसका नाम है । नवीनलोग प्रतियोगीके अधिकरण-मेंभी इसको मानते हैं ।

'अदृष्ट'—धर्माधर्म । अपूर्व

'अधः'—गुरुत्वसे जन्य जो क्रिया उस क्रियासे जन्य जो संयोग तादृश संयोगका आश्रय देश ।

'अधर्म'—दुःखजनक आत्मामें रहनेवाला गुणविशेष, वेदान्तसाङ्ख्यादि मतमें यह अन्तःकरणमें माना जाता है यह निषिद्ध क्रियासे उत्पन्न होता है ।

'अधिकरण'—जिसमें किसीकी आधारता प्रतीत होती हो, जैसे 'गेहे घटः' यहाँपर गेह घटका अधिकरण है, इसीको आधार तथा धर्मीभी कहते हैं ।

'अधिकवृत्ति'—दोपदार्थोंमें जो एकपदार्थ अधिकदेश या अधिककालमें रहता हो वह;—इसको व्यापकभी कहते हैं जैसे कि घटत्वकी अपेक्षा पृथिवीत्व, पृथिवीत्वकी अपेक्षा द्रव्यत्व द्रव्यत्वकी अपेक्षा सत्तासामान्य अधिकवृत्ति है ।

'अधिष्ठान'—जिसके सामान्यज्ञानसे भ्रम हो और विशेष ज्ञानसे भ्रमकी निवृत्ति हो ।

अध्यक्ष=प्रत्यक्ष ।

अध्यवसाय=निश्चयात्मकज्ञान ।

अध्यात्म=आत्मसम्बन्धि ।

अध्याहार=प्रकृतोपयोगी अश्रुतपदका अनुसन्धान ।

अनतिरिक्तत्व=अन्यूनवृत्तित्व, जैसे कि प्रमेयत्वसे अनतिरिक्तवृत्तित्व अभिधेयत्वमें है ।

अनभ्यासदशापन्नज्ञान=प्रथम होनेवाला ज्ञान, विशेषदर्शनसे अजन्यज्ञान ।

अनवस्था—निर्णीतवस्तुके सजातीयवस्तुओंकी परम्पराकल्पनमें विरामका अभाव, जैसे भेदमें भेद पुनः भेदमेंभी भेद इसी रीतिसे आगे बढते जानेमें अनवस्था है;

इसी रीतिसे गुणजातिक्रियाप्रभृतिमें भी अनवस्था समझनी चाहिए ।

अनागत—भविष्यत् ।

अनादित्व—उत्पत्तिरहितत्व ।

अनारभ्याधीत—जिसमन्त्रका कर्मविशेषमें विनियोग न कहा गया हो वह ।

अनिष्टप्रसङ्ग—अनभिमत अर्थका आपादन ।

अनुकरण—सदृशक्रियादिका करना,

अनुकूलत्व—प्रयोजकत्व ।

अनुगम=अनुगतप्रवृत्तिका निमित्त ।

अनुपपत्ति=असम्भव, उपपत्तिका अभाव ।

अनुपलब्धि—ज्ञानका अभाव ।

अनुबन्ध—अधिकारी, सम्बन्ध, विषय, प्रयोजन ।

अनुभव—स्मृतिसे भिन्न ज्ञान ।

अनुमान—अनुमिति प्रमाका करण, व्याप्तिज्ञानादि ।

अनुमिति—व्याप्तिज्ञानसे उत्पन्न हुआ ज्ञान ।

अनुयोगी—जिसमें किसीभी पदार्थका सम्बन्ध या सादृश्य या अभाव प्रतीत होता हो वह, रूपवाला घट है । चन्द्रवन्मुख है, घटाभाववद्भूतल है, इन स्थलोंमें घट मुख भूतल ये अनुयोगी हैं ।

अनुवृत्तत्व—सामानाधिकरण्य, जैसे वह्निमें धूमानुवृत्तत्व है, अर्थात् धूमसामानाधिकरण्य है, या धारातः प्राप्तत्वका नाम अनुवृत्तत्व है, जैसा कि क्षणिकविज्ञानवादीके मतमें विज्ञानसन्तानका अनुवृत्तत्व है ।

अनुव्यवसाय=व्यवसायगोचर प्रत्यक्षज्ञान जैसे ' अयं घटः ' यह व्यवसायात्मक ज्ञान है, एतद्विषयक ' अहं घटं जानामि ' यह ज्ञान है, इसका नाम अनुव्यवसाय है ।

अनेकत्व—एकत्वभिन्नसङ्ख्याविशिष्टत्व ।

अन्त्यावयवित्व—द्रव्यानारम्भक द्रव्यत्व ।

अन्यतम—भेदकूटावच्छिन्नप्रतियोगीताकभेदवाला ।

अन्यतर—भेदद्वयावच्छिन्नप्रतियोगीताकभेदवाला ।

अन्यथाख्याति—भ्रमात्मक ज्ञान ।

अन्यथासिद्ध—अवश्यक्लृप्तनियतपूर्ववृत्तिसे भिन्न ।

अन्योन्याभाव—भेदः—नित्य हो और अभाव हो तथा अत्यन्ताभावसे भिन्न हो वह ।

अपूर्वविधि—प्रमाणान्तरसे अप्राप्त अर्थका विधायक वाक्य, जैसे ज्योतिष्टोमेन स्वर्गकामो यजेत इस वाक्यका नाम अपूर्वविधि है।

अभ्युपगम—स्वीकार।

अयुतसिद्ध—जिन दो पदार्थोंमेंसे एक अविनश्यदवस्थ हुआ दूसरेके आश्रित ही रहता हो वे दोनों पदार्थ अयुतसिद्ध कहे जाते हैं। जैसे अवयव अवयवी, गुण गुणी, क्रिया क्रियावान्, जाति व्यक्ति।

अर्थवाद—स्तुतिपर या निन्दापर वाक्य।

अर्थान्तर—प्रकृत अर्थसे असम्बद्ध अर्थ।

अलीक—ज्ञानाविषय, जैसे शशशृङ्गादि।

अवच्छिन्न—धर्मविशिष्ट-विशिष्ट।

अवच्छेद—ज्ञान, अवधारणात्मक ज्ञान, व्याप्ति इयत्ताकरण।

अवच्छेदक—प्रतियोग्यंशमें प्रकारीभूतधर्म 'घटो नास्ति' यहाँपर घटनिष्ठप्रतियोगितावच्छेदक घटत्व है; अवच्छेद्यसे अनतिरिक्तवृत्ति, जैसे घटत्वसे अवच्छेद्य उक्ताभावीय प्रतियोगीता निखिलघटोंमें है और घटत्वभी निखिलघटोंमें है, अतः घटत्व प्रतियोगितासे अनतिरिक्तवृत्ति है-प्रतियोगिताभाववत्में वृत्ति नहीं है।

अवच्छेद्य=अवच्छिन्न, अवच्छेदकावच्छिन्न।

अवधारण—निश्चयात्मक ज्ञान।

अवयवि—जन्यद्रव्य।

अव्याप्ति—सर्वलक्ष्योंमें लक्षणका न रहना।

अव्याप्यवृत्तिगुण—जो गुण अपने अभावके अधिकरणमें अभावके साथ रहता हो जैसे शब्द।

अव्याप्यवृत्ति—जो पदार्थ अपने अभावके अधिकरणमें अभावके साथ रहता हो जैसे संयोग।

अव्याप्यवृत्ति—जो पदार्थ अपने अभावके अधिकरणमें अभावके साथ रहता हो जैसे संयोग।

असम्भव—अनुपपन्न; लक्षणका किसीभी लक्ष्यमें न रहना; जैसे मनुष्यका लक्षण पुच्छवत्त्व।

असद्धेतु—हेत्वाभास।

असमवायिकारण—समवायिकारणमें रहकर कार्यका जनक हो जैसे घटके प्रति असमवायिकारण कपालसंयोग है।

असाधारण—यह एक हेत्वाभास है, सपक्षमें तथा विपक्षमें जो हेतु न रहता हो और पक्षमें रहता हो उसका नाम है-असाधारण।

असाधारणकारण—जो कारण सर्व कार्य्योंको न उत्पन्न करता हो किन्तु किसी एक कार्य्यको उत्पन्न करता हो वह,-जैसे दण्डादिक।

असाधारणधर्म—लक्ष्यतावच्छेदक समनियतधर्म,-जैसे गोत्वादि।

अस्तित्व=कालसम्बन्धित्व।

आकृति—अवयवोंका संस्थान विशेष।

आख्या—संज्ञात्मक नाम।

आगम—वेदशास्त्र मन्त्रादि।

आत्माश्रयः—स्वमें स्वापेक्षापादक प्रसङ्गः ।

आप्त—प्रकृतवाक्यप्रतिपाद्य । अर्थविषयक यथार्थज्ञानवाला, तथाभूत अबाधितार्थका तथात्वेन उपदेष्टा ।

आप्तोपदेश—प्रमाणशब्द ।

आलोचन—विशेष धर्मादिसे विवेचन ।

आवाप—कुछ और मिलना ।

(इ) इतिकर्त्तव्यता—करनेका प्रकार ।

इदम्—प्रत्यक्षबुद्धिविषय ।

इन्द्रियार्थसंनिकर्ष—प्रत्यक्षज्ञानका हेतु इन्द्रियका विषयके साथ सम्बन्ध, यह दो प्रकारका होता है, लौकिक तथा अलौकिक । संयोग, संयुक्तसमवाय, संयुक्तसमवेतसमवाय, समवाय, समवेतसमवाय, विशेषणता । ये लौकिक सन्निकर्ष कहे जाते हैं । सामान्यलक्षण ज्ञानलक्षण, योगजधर्म ये अलौकिक सन्निकर्ष कहे जाते हैं ।

इष्ट=इच्छाका विषय ।

(उ) उत्तर—परपक्षका प्रतिषेध, जिज्ञासितविषयका बोधक वाक्य ।

उत्तेजक—प्रतिबन्धककोटिमें प्रविष्ट अभावका प्रतियोगी ।

उत्थाप्याकाङ्क्षा—अनियताकाङ्क्षा ।

उत्थिताकाङ्क्षा—नियताकाङ्क्षा ।

उत्पत्ति—आद्यक्षणके साथ सम्बन्ध ।

उत्पत्तिविधि—कर्मस्वरूपबोधकविधि ।

उत्पाद—उत्पत्ति ।

उदाहरण—दृष्टान्त ।

उद्देश—नाममात्रसे वस्तुका कथन ।

उद्बोधक—स्मृतिका प्रयोजक ।

उद्भूत—प्रत्यक्षयोग्य रूपरसादिक ।

उद्वाप=श्रूयमाण पदका किसीभी वाक्यमेंसे निकालना ।

उन्नायक=ज्ञापक ।

उन्नेय=ज्ञाप्य ।

उपकार—सहकारिका लाभ ।

उपक्रम—आरम्भ ।

उपचय—वृद्धि ।

उपचार—शक्यार्थको छोडकर लक्षणासे अन्यार्थका बोधन ।

उपजीवक—कार्य्य ।

उपजीव्य—कारण ।

उपन्यास—वाक्यका उपक्रम, वाक्यका प्रयोग, विचार।

उपपत्ति—ज्ञान, सम्भव, युक्ति हेतु उपाय प्राप्ति।

उपभोग—विषयसेवाजन्यसुखविशेष।

उपमर्द—एकरूपकी निवृत्ति होनेपर अन्यरूपकी उत्पत्ति।

उपलक्षण—अविद्यमान हुआ व्यावर्त्तक।

उपष्टम्भ—आलम्बन।

उपसर्जन—गौण, अप्रधान।

उपस्थिति—स्मरण।

उपहित—उपाधिमत्।

उपादान—जिसमें कार्य्यकी स्वरूपसे अवस्थिति हो।

उपादेय—उपादानसे जन्य, ग्रहण करनेके लायक।

उपाधि—धर्मसामान्य, साध्यकी व्यापक होकर साधनकी अव्यापक।

उपाय—साक्षात्सम्बन्धसे या परम्परासम्बन्धसे कार्य्यका जनक

उपालम्भ—परपक्षमें दूषणदान।

उपोद्घात—प्रकृतोपयोगी अर्थका अभिधान।

(ऊ) ऊहः—तर्क, परीक्षण अनुमान अध्याहारकल्पन।

(ए) एक—सजातीयनिष्ठ भेदका अप्रतियोगी।

एकवाक्यत्व—विशिष्टैकार्थप्रतिपादकत्व।

(क) करण—व्यापारवाला असाधारण कारण।

कर्त्ता—क्रियानुकूलकृतिमान्।

कर्म—परसमवेतक्रियाफलशाली।

काम्य—अभिलाषाविषय।

कार्य्य—प्रागभावका प्रतियोगी।

कुर्वद्रूपत्व—यत्किञ्चित्कार्यजनकतावच्छेदकतया सिद्ध जातिविशेष।

क्षणिक—तृतीयक्षणवृत्तिध्वंसप्रतियोगी।

क्षेम—सिद्धका रक्षण

(ख) खण्डप्रलय=कार्य्यद्रव्यका अनधिकरण और कार्य्यका अधिकरण काल।

ख्याति—ज्ञान।

(ग) गमकत्व—नित्यसाकाङ्क्षत्व जैसे 'चैत्रस्य गुरुकुलम्' यहाँपर गमकत्वेन समास होता है, इसी रीतिसे 'प्रमाणादीनां तत्त्वज्ञानम्' (न्या० द० १।१।१) यहाँपरभी समझना चाहिए।

गमक—बोधक।

गुण—प्रमाका असाधारणकारण, रूपरसादिक।

गोत्र—ऋषिओंकी परम्परा।

गौण—गौणीवृत्तिसे प्रवृत्त हुआ शब्द ।

ग्रन्थ—अन्तिमवर्णपर्य्यन्त वर्णोंका समूह ।

( च ) चतुरणुक—चारद्व्यणुकोंसे उत्पन्न हुआ द्रव्य ।

चाकचक्य—भ्रमोत्पादकप्रमेयनिष्ठदोषविशेष इसीका नाम चाकचिक्यभी है ।

चेष्टा—हितकी प्राप्तिके लिए और अहितके परिहारके लिए जो क्रिया की जाती है वह ।

चोदना—विधिवाक्य, प्रवर्त्तकवाक्य, मूलभावना, प्रवर्त्तना, अज्ञातार्थका ज्ञापकशब्दमात्र, नोदना ।

ज्ञातता—ज्ञानविषयता ।

तद्व्यक्तित्व—तत्तादात्म्यविशिष्टधर्म ।

तर्क—व्याप्यके आरोपसे व्यापकका प्रसाधन ।

तादर्थ्य—तत्प्रयोजनत्व ।

तादात्म्य—तद्वृत्तिधर्मविशेष ।

तारतम्य—न्यूनाधिकभाव ।

तुल्यवित्तिवेद्यत्व—एकज्ञानविषयत्व ।

त्रसरेणु—तीन् द्व्यणुकोंसे उत्पन्न हुआ द्रव्य ।

देवता—मन्त्रपूर्वक हविस्त्यागभागित्वेन उद्देश्य ।

दैशिक—देशकृत, देशसम्बन्धि, मन्त्रादिका उपदेशक ।

दैशिकविशेषणता—स्वरूपसम्बन्ध ।

दोष—अप्रमाका साधारण कारण; राग, द्वेष, मोह ।

द्योतक—अर्थविशेषमें तात्पर्य्यग्राहक ।

द्रव्य—समवायसम्बन्धसे गुणाश्रय, समवायिकारण; द्रव्यत्वरूपजातिवाला ।

द्विष्ठ—उभयनिरूपितवृत्तित्वविशिष्ट ।

द्व्यणुक—दोपरमाणुओंके संयोगसे जो द्रव्य उत्पन्न होता है वह ।

नित्य—जो प्रागभाव तथा ध्वंस इन दोनोंका अप्रतियोगी हो ।

नियमविधि—नानासाधनोंसे साध्यक्रियामें एक साधनकी प्राप्ति होनेपर अप्राप्त अपर साधनकी ज्ञापकविधि । जैसे ' व्रीहीनवहन्ति ' यह वाक्य नियमविधि है ।

नियोग—' ऐसा करो ' इत्याकारक आज्ञा ।

नियोज्यत्व—प्रवर्त्तनीयत्व प्रवर्त्तनाकर्मत्व ।

निरनुयोज्यानुयोग—जहाँपर जो दोष देने लायक न हो वहाँपर वह दोष देना ऐसे स्थलमें दोष देनेवाला दूषित समझा जाता है ।

निरुपाख्य—जो किसीभी प्रमाणका विषय न हो ।

निरूपण—ज्ञानानुकूलशब्दप्रयोग ।

निर्देश—शब्दप्रयोग ।

निर्वर्त्य—उत्पादन करनेके लायक,—जिसकी क्रियासे उत्पत्ति होती हो वह क्रियाजन्य ।

निर्वाहक—प्रयोजक।

निर्विकल्पक—सम्बन्धानवगाहि प्रत्यक्ष, निष्प्रकारक प्रत्यक्ष।

निवृत्ति—द्वेषसे उत्पन्नप्रयत्नविशेष, प्रवृत्तिका अभाव। अभाव।

निषिद्ध—निषेधका विषय।

निषेध—अनिष्टसाधनताका बोधकवाक्यविशेष, जैसे कि 'न कलञ्जं भक्षयेत्' न सुरां पिबेत्, 'अष्टम्यां मांसं माश्नीयात् इत्यादि।

निष्ठ—वृत्ति।

नोदन—शब्दका अहेतुभूत संयोग।

न्याय—प्रमाणोंसे अर्थका परीक्षण।

न्यायाभास—अनुमानाभास—प्रत्यक्षसे तथा आगमसे विरुद्ध अनुमान।

पक्ष—जिसमें साध्यका सन्देह हो।

पक्षधर्मता—हेतुका पक्षमें रहना।

पक्षासिद्धि—आश्रयासिद्धि।

पङ्क्ति—सजातीय पदार्थोंकी स्थिति विशेष।

पण्डा—फल साधनके अयोग्य अदृष्ट विशेष।

पद—शक्त; अर्थबोधक; वाक्यका एकदेश।

पदार्थ—पदका वाच्य।

परतन्त्र—इतरसत्ताधीनसत्ताक।

परमाणु—मूर्त होकर निरवयव, जिससे छोटा दूसरा पदार्थ न हो वह।

परमात्मा—नित्यज्ञानादिवाला।

परमापूर्व—स्वर्गसे अव्यवहितपूर्वमें रहनेवाला, क्रियाजन्य संस्कारविशेष।

परामर्श—व्याप्तिविशिष्टका पक्षवृत्तित्वेन ज्ञान।

परार्थानुमान—दूसरेमें अनुमिति उत्पन्न करनेवाला प्रतिज्ञादिरूप पञ्चावयवात्मक वाक्य।

परिचय—ज्ञातपदार्थका पुनः पुनः ज्ञान।

परिचायक—तटस्थ रहकर ज्ञापक।

परिच्छित्ति—ज्ञान, अनुभव, परिच्छेद।

परिणाम—अन्यथाभाव, जीर्णता, पाक, अन्त्यावस्था,

परिपाक—फल परिणाम,

परिभाषा—नवीन सङ्केत; असाधारण सङ्केत।

परिमण्डल—परमाणुओंका परिमाण परिमाणयुक्त, परमाणु।

परिशेषानुमान—विशेषाभावसहकृतसामान्यहेतुकानुमान।

परिषद्—सभाविशेष, धार्मिक लोगोंकी सभा।

परिसंख्या—सर्वत्रप्राप्त भक्षणादिका कहीं पर विधान, जैसे पञ्च पञ्चनखा भक्ष्याः, यह परिसंख्या विधि है। दोकी युगपत् प्राप्ति होनेपर इतरव्यावृत्तिपर विधि, उदाहरण पूर्ववत्।

पर्य्यनुयोग—दूषणदान ।

पर्य्यनुयोज्य—दूषण देनेके योग्य ।

पर्य्यनुयोज्योपेक्षण—दूषण देनेके योग्यका उपेक्षण ।

पर्य्यवसित—पूर्वोत्तरके आलोचनसे अवधारित अर्थ, निष्कृष्टार्थ, ।

पर्य्याप्ति—स्वरूपसम्बन्ध विशेष ।

पर्य्याय—समानप्रवृत्तिनिमित्तक और भिन्नानुपूर्वीक शब्द जैसे कि घट, कलश, कुम्भ ।

पर्य्युदास—अन्योन्याभाव, जैसेकि 'घटः पटो न;' यहाँपर और 'अब्राह्मणमानय' यहाँपर नञ्का अर्थ पर्य्युदास है ।

पशुत्व—लोमवल्लाङ्गूल,—जिसके लोमवाला लाङ्गूल हो उसको पशु कहते हैं ।

पाक—विजातीय तेजका संयोग, रूपादिकी परावृत्तिका जनक तेजःसंयोग, विक्लित्यनुकूलव्यापार ।

पाठ—कण्ठ ताल्वादिका अभिघात ।

पारिभाषिक—आधुनिक सङ्केतसे अर्थबोधक पद ।

पारिमाण्डल्य—अणुओंका परिमाण ।

पूर्वपक्ष—शास्त्रीयसंशयकी निवृत्तिके लिए प्रश्नरूपवाक्य सिद्धान्तविरुद्धकोटि ।

प्रकार—विशेषण, सामान्यका भेदक ।

प्रकृत—प्रतिज्ञाका विषय, प्रधानतया जिसको उद्देश्यकर विचार चला हो वह ।

प्रचय—शिथिलाख्य संयोग ।

प्रणिधान—स्मरणकी इच्छासे मनका धारण, अन्यविषयमें लगानेके लिए विषयान्तरसे मनके सञ्चारका वारण, चिन्तन विशेष, भक्तिविशेष ।

प्रतिकूल—द्वेषका विषय ।

प्रतिग्रह—विधिपूर्वक उचित परिश्रमविना प्राप्तका स्वीयत्वेन स्वीकार, विधिपूर्वक दत्तका स्वीकार ।

प्रतिज्ञा—स्वकर्त्तव्यत्वेन निर्देश 'इदं करिष्यामि' इत्याकारक वाक्य; न्यायका प्रथम अवयव ।

प्रतिपत्ति—ज्ञान ।

प्रतिपादन—प्रतिपत्तिके अनुकूलशब्दका प्रयोग ।

प्रतिप्रसव—प्रतिषिद्धका पुनः विधान ।

प्रतियोग—विरोध ।

प्रतियोगी—जिसका सम्बन्ध या सादृश्य अथवा अभाव किसीमें रहता हो वह जैसे रूपवान् घटः । यहाँपर रूप तथा घटत्व ये दोनों प्रतियोगी हैं, क्योंकि उन्होंका समवाय नामक सम्बन्ध घटमें रहता है 'चन्द्रवन्मुखम्' यहाँपर चन्द्रप्रतियोगी है क्योंकि, उसका सादृश्य मुखमें रहता है । 'घटाभाववद्भूतलम्' यहाँपर घट प्रतियोगी है क्योंकि घटका अभाव भूतलमें रहता है ।

प्रतियोगितावच्छेदक—प्रतियोगितासमनियतधर्म धर्मशब्दसे सम्बन्धकाभी ग्रहण है ।

प्रतिरोध—सत्प्रतिपक्ष दोष, प्रतिबन्ध, कार्यविशेषका अनुत्पाद;

प्रतिवाद—वादीसे प्रयुक्त जो न्यायवाक्य उस न्यायवाक्यसे विरुद्ध न्यायवाक्यका प्रयोग ।

प्रतिवादी—उक्तविधन्यायवाक्यके प्रयोगका कर्ता।

प्रतिसन्धान—अनुचिन्तन, अनुसन्धान, ज्ञान।

प्रतिप्रत्यक्ष—इन्द्रियार्थ सन्निकर्षसे उत्पन्न हुआ ज्ञान।

प्रत्यवस्थान—दूषणका अभिधान।

प्रत्यासत्ति—सम्बन्ध।

प्रत्यासन्न—सम्बद्ध।

प्रयोग—अनुमान।

प्रसक्त—जिसकी स्मृति हुई हो और उपेक्षाके लायक न हो वह।

प्रसज्यप्रतिषेध—संसर्गाभाव—अर्थात् क्रियापसमभिव्याहृत जो नञ् तादृश नञ् प्रतिपाद्य अत्यन्ताभाव, जैसे 'भूतले घटो नास्ति' यहाँपर नञ्का अर्थ प्रसज्यप्रतिषेध अर्थात् अत्यन्ताभाव है।

प्रसञ्जन=आपादन।

प्रसक्ति—ज्ञान।

प्रस्तावना—आरम्भ।

प्रातिस्विक—प्रतिव्यक्तिनिष्ठ।

प्रादेशिकगुण—अव्याप्यवृत्ति।

प्राप्यप्रकाशकारि—विषयदेशमें जाकर विषयका प्रकाशक,–जैसे न्यायमतमें–चक्षु, वेदान्त-मतमें श्रोत्रभी।

फलोपधायक—स्वाव्यवहितोत्तरत्वसम्बन्धसे फलविशिष्टः–फलोपहित।

बहिरिन्द्रिय—मनसे भिन्न इन्द्रिय।

बहिर्द्रव्य—आत्मासे भिन्न द्रव्य।

भक्ति—गौणी वृत्ति।

भविष्यत्—वर्त्तमानकालमें रहनेवाले प्रागभावका प्रतियोगी।

भाक्त—लाक्षणिक। गौणीवृत्तिसे बोधित अर्थ।

भाग—पक्षतावच्छेदकाश्रयव्यक्तिकिञ्चित्त्वका एकदेश। जैसा कि 'भागासिद्धि' यहाँपर लिया जाता है।

भागासिद्धि—पक्षतावच्छेदकसामानाधिकरण्येन हेतुका अभाव,–जैसे पृथिवी गन्धवती, घटत्वात् यहाँपर पक्षतावच्छेदकपृथिवीत्वसामानाधिकरण्येन पटादिमें घटत्वरूप हेतुका अभाव है, वह भागासिद्धि-रूप है, इसी रीतिसे,–पृथिव्यादिरूपचत्वारःपरमाणवो नित्याः, गन्धवत्त्वात्, इत्यादिमेंभी समझना चाहिए।

भास्वर—परप्रकाशक, अथवा भास्वरत्वरूपजातिविशेष है,–तदाश्रय।

भिन्न—भेदानुयोगी, भेदवाला, भेदाधिकरण।

भूतकाल—जिस वस्तुके नाशसे जो काल अवच्छिन्न होता है वर्त्तमानकालमें रहनेवाला जो ध्वंस तादृश ध्वंसका जो प्रतियोगी तादृश प्रतियोगीसे अवच्छिन्नकाल।

भूत—विद्यमान जो ध्वंस उस ध्वंसका प्रतियोगी ।

भूतार्थवाद—प्रमाणान्तरसे जिस अर्थकी प्राप्ति न हो और प्रमाणान्तरका जिसमें विरोधभी न हो एवम्भूत अर्थका प्रतिपादकवाक्य 'जैसे' इन्द्रो वृत्राय वज्रमुदयच्छत् 'वज्रहस्तः पुरन्दरः' इत्यादि ।

भूमिका—प्रयोजन सम्पादनका प्रकारविशेष ।

भेदक—व्यावर्त्तक, विशेषण, अवच्छेदक ।

भोग—सुखका या दुःखका साक्षात्कार ।

भोगायतन—भोगका अवच्छेदक यद्विशिष्ट आत्मामें भोग उत्पन्न होता है वह, शरीर ।

मन्त्र—प्रयोगसमवेत अर्थका स्मारक वेदका भाग ।

ममता—स्वकीयत्वका अभिमान ।

महाकाल—अनवच्छिन्न काल ।

महाप्रलय—सर्व भावकार्यका ध्वंस ।

याग—प्रीतियुक्त समन्त्रक द्रव्यका त्याग, देवताको उद्देश्यकर हविका त्याग ।

युतसिद्ध—जो दो पदार्थ स्वतन्त्ररूपसे गतिके अधिकरण हो सकते हों; जो दो पदार्थ भिन्न आश्रयमें रहते हों जो परस्पर सम्बन्धके विना भी विद्यमान हों, जो परस्पर सम्बन्धसे शून्य होकर भी रहते हों, घटादिमें यथायोग्य लक्षण घटाने चाहिए ।

योगक्षेम—अनुभवके अनुसार वस्तुस्थितिका संघटन ।

योग्यता—कार्य्यविशेषके उत्पादनमें सामर्थ्य ।

अर्थाबाध—बाधक प्रमाणका अभाव ।

यौगपद्य—एककालवृत्तित्व एककालोत्पत्तिकत्व ।

लक्षण—लक्ष्यतावच्छेदकसमनियतधर्म, अव्याप्ति अतिव्याप्ति असम्भव इन तीनों दोषोंसे शून्य धर्म, जैसे गोका लक्षण सास्नादिमत्त्व है ।

लक्षणा—स्वशक्यसम्बन्ध, स्वबोध्यसम्बन्ध' स्वशक्यसे अशक्यकी उपस्थिति ।

लक्षणाभास—दोषयुक्त लक्षण, यह तीन प्रकारका होता है, अव्याप्त अतिव्याप्त असम्भवि ।

लक्षित—लक्षणासे ज्ञात हुआ अर्थ, ज्ञात, अनुमित ।

लक्ष्य—पदकी लक्षणावृत्तिसे बोध्य अर्थ ।

लाक्षणिक—लक्षणासे अर्थका बोधक शब्द ।

लिङ्गपरामर्श—परामर्श ।

लिङ्ग—व्याप्तिबलसे जो जिस अर्थका गमक हो वह उसका लिङ्ग कहा जाता है, जैसे कि धूम वह्निका ।

लिङ्गाभास—दोषयुक्त लिङ्ग ।

लिङ्गि—जो अर्थ लिङ्गसे जाना जाता हो वह, व्याप्तिनिरूपक ।

वर्त्तमानकाल—जिस वस्तुसे जिस कालका अवच्छेद 'व्यावृत्ति' होता हो उस वस्तुका वह वर्त्तमान काल कहा जाता है ।

वाक्य—पदोंका समूह; स्वार्थबोधमें समाप्त पदसमुदाय,

वाक्यार्थ—पदोंसे उपस्थापित पदार्थोंका परस्पर सम्बन्ध ।

वाक्यार्थज्ञान—शाब्दबोध–एकपदार्थधर्मिक अपरपदार्थप्रतियोगिकसंसर्गज्ञान ।

वाचक—शक्तिसे अर्थका बोधक पद, मुख्यपद, शक्यार्थबोधक पद ।

वाच्य—वाचकसे बोध्य अर्थ ।

वादी—प्रकृतसाध्यकी सिद्धिके लिए न्यायप्रयोग कर्ता, प्रथमपक्ष प्रतिपादन करनेवाला वाद कथाका कर्त्ता ।

विक्लित्ति—तेजके संयोगसे उत्पन्न होनेवाला अवयवोंका विभाग ।

विगीत—वेदसे निषिद्ध, विरुद्ध कथन, विगान,

विघात—ध्वंस ।

विघ्न—समीहितक्रियास्वरूपमें प्रतिबन्धक ।

विधि—विधायक शब्द, प्रवृत्तिपरवाक्य, अज्ञातार्थज्ञापक वेदवाक्य ।

विनिगमक—दो पक्षोंमेंसे एक पक्षको सिद्ध करनेवाली युक्ति ।

विनियोग—प्रकृतक्रियामें प्रवृत्ति ।

विनियोगविधि—प्रधानकर्मके साथमें अङ्गोंके सम्बन्धका बोधक वाक्य जैसे दध्ना जुहोति ।

विपक्ष—निश्चितसाध्याभाववाला ।

विपर्यय—मिथ्याज्ञान ।

विप्रतिपत्ति—विरुद्धार्थप्रतिपादक दो वाक्य ।

विभाग—संयोगका नाशक गुण ।

विभुत्व—सर्वमूर्तसंयोगित्व, सर्वगतत्व, परममहत्परिमाणवत्व मूर्तेतरद्रव्यत्व ।

विमर्श—विरुद्धार्थ ।

विरह— अभाव ।

विरोधि—साथ नहीं रहनेवाले एककालावच्छेदेन एकत्र नहीं रहनेवाले साथमें न रहनेका जिन्होंका नियम होवे ।

विलक्षण—विजातीय, विभिन्न ।

विशिष्ट—विशेषणवाला विशेष्य ।

विशेषण—व्यावर्तक अवच्छेदक ।

विशेषित—विशिष्ट ।

विशेष्य—विशेषणाश्रय ।

विषयि—ज्ञान, विषयिताश्रय, विषयासक ।

विसम्वाद—अन्यथा स्थितवस्तुका अन्यथा कथन ।

विसर्ग—त्याग ।

विहित—इष्टसाधनत्वेन वेदबोधित ।

वृत्ति—शाब्दबोधानुकूल जो पदार्थोपस्थिति उस पदार्थोपस्थितिके अनुकूल पदार्थका सम्बन्ध, सन्निकर्ष, ज्ञान, आधेयता ।

वेद्—लौकिक वाक्यसे भिन्न वाक्य।

वैशिष्ट्य—सम्बन्ध।

व्यक्ति—पदार्थमात्र, गुणविशेषाश्रय, मूर्ति, जात्याश्रयद्रव्य,

व्यङ्ग्य—बोध्य, प्रकाश्य,

व्यञ्जक—ज्ञानजनक, प्रकाशक।

व्यञ्जन—ज्ञान।

व्यतिरेक—अभाव, अत्यन्ताभाव, सजातीयका आधिक्य।

व्यतिरेकव्याप्ति—साध्याभावका व्यापक जो अभाव तादृश अभावका प्रतियोगित्व, साध्याभावनिरूपित हेत्वभावनिष्ठ व्यापकत्वरूपा व्याप्ति, यह व्याप्ति हेतुके ऊपर स्वाश्रयप्रतियोगित्वसम्बन्धसे आती है, स्वशब्दसे उक्तव्यापकत्व लिया, तदाश्रय हुआ हेत्वभाव तत्प्रतियोगीत्व हेतुमें है।

व्यतिरेकि—अत्यन्ताभावका प्रतियोगी।

व्यतिरेक्यनुमान—व्यतिरेकव्याप्तिविशिष्टहेतुकानुमान जैसे पृथिवी, इतरभेदवती, गन्धवत्वात्।

व्यधिकरण—भिन्नभिन्न अधिकरणोंमें रहनेवाले,—जैसे घटत्व पटत्वादि धर्म व्यधिकरण हैं।

व्यपदेश—शब्दप्रयोग।

व्यपेक्षा—अपेक्षा।

व्यर्थविशेषण—जिस विशेषणके विनाभी व्याप्तिग्रह हो जाता हो वह।

व्यवधान—अन्तराय, अन्यद्रव्यसे अन्यद्रव्यका आच्छादन।

व्यवसाय—प्राथमिक ज्ञान, ज्ञानका विषय ज्ञान।

व्यवस्था—मर्य्यादा।

व्यवहार—शब्दप्रयोग, ज्ञान, बोधन करनेकी इच्छासे वाक्यका प्रयोग।

व्यवहारपद—व्यवहारका विषय।

व्याघात—असम्बद्धार्थकवाक्य जैसे कि—यावज्जीवमहं मौनी; ब्रह्मचारी च मे पिता। माता तु मम वन्ध्यासीत् अपुत्रश्चपितामहः।

व्याप्य—व्याप्तिका आश्रय।

व्याप्यवृत्ति—स्वसमानाधिकरण जो अत्यन्ताभाव तादृश अत्यन्ताभावका अप्रतियोगी।

व्यावर्त्तक—विशेषण।

व्यावृत्ति—भेद, अत्यन्ताभाव, प्रयोजन।

व्यासङ्ग—अन्यकार्योंको छोड़कर एक कार्य्यमें लगना। मनकी विषयान्तरमें अनासक्ति।

व्युत्पत्ति—शब्दशक्तिग्रह, शक्तिग्रहजन्यसंस्कार, व्यवहार,—जैसे कि लोकव्युत्पत्तिका अर्थ लोकव्यवहार है, विग्रहवाक्य जैसे कि पदस्य अर्थः पदार्थः इसकोभी व्युत्पत्ति कहते हैं।

शक्त—शक्तिवाला, निरूपकतासम्बन्धसे शक्तिवाला।

शक्तिः—कारणनिष्ठ कार्योत्पादनके योग्य धर्मविशेष।

कारणत्व—शब्दनिष्ठ शक्ति अर्थस्मृत्यनुकूल पदपदार्थसम्बन्धरूप है।

शक्य—शक्तिनिवृत्तिसे ज्ञात हुआ अर्थ जिसमें विषयता सम्बन्धसे शक्ति रहती हो।

शब्दाध्याहार—आकाङ्क्षितशब्दका अनुसन्धान।

शरीर—चेष्टाका आश्रय, इन्द्रियोंका आश्रय, अवच्छेदकतासम्बन्धसे सुखाश्रय या दुःखाश्रय, आत्माके भोगका आयतन और अन्त्यावयवि।

श्रद्धा—फलके अवश्यम्भावका निश्चय। आस्तिक्यबुद्धि, आदर।

श्रवण—शब्दविषयक प्रत्यक्ष।

श्रावण—श्रोत्रेन्द्रियजन्यप्रत्यक्ष।

सन्तति—अविच्छिन्नधारा, सन्तान।

सन्दर्भ—योग्यशब्दोंसे सारात्मकगूढार्थका प्रकाश।

सन्निकृष्टत्व—सान्निध्य, सन्निधान, सन्निधि, अव्यवधान।

सामीप्य—सन्निपात, सन्निहितत्व।

सम्प्रतिपत्ति—निश्चय।

सम्प्रदाय—गुरुपरम्परासे प्राप्त सदुपदेश।

सम्बन्ध—सम्बन्धिओंसे भिन्न होकर सम्बन्धिओंके आश्रित।

सम्वाद—सम्मति, अविरुद्धार्थकज्ञान।

संसर्ग—सम्बन्ध।

संसर्गाभाव—अन्योन्याभयसे भिन्न अभाव।

संस्थान—अवयवोंका समुच्चय, अवयवोंकी रचनाविशेष आरम्भक अवयवोंका संयोगविशेष।

संहत—मिलित, संघात।

संहार—प्रलय।

संहिता—वेदका एकभाग ऋषीप्रणीत धर्मशास्त्र पुराण।

समनियत—व्याप्य होकर व्यापक।

समभिव्याहार—साथ उच्चारण।

समय—इस शब्दका यह अर्थ है, इत्याकारक सङ्केत।

समाप्ति—अवसान, चरमवर्णका ध्वंस, चरमवृत्तिका ध्वंस।

समास—संक्षेप, समाहार, अनेकपदोंका एकपदीभवन

समाहार—साहित्य।

समुदाय—अपेक्षाबुद्धिविशेषका विषय।

समूहालम्बन—अनेकप्रकारतानिरूपक, अनेकमुख्यविशेष्यताकज्ञान।

सविकल्प—वैशिष्ट्यवगाहि, सप्रकारकज्ञान।

सहचार—सामानाधिकरण्य।

सहावस्थायित्व—एकदेशमें एकक्षणावच्छेदेन सामानाधिकरण्य।

साक्षात्कारि—प्रत्यक्षात्मकज्ञान साक्षात्कार।

असाधारण—इतरवृत्ति धर्मसे भिन्न तन्नतबहुधर्मवत्त्व ।
साधकमान—साध्यवत्ताका निश्चय, पक्षमें साध्यका ज्ञान साध्यसिद्धि ।
साधनवैकल्य—साधनका अभाव ।
साधारण धर्म—तत्से भिन्नमें रहकर तत्में रहनेवाला ।
साध्यता—सिद्धिकर्मत्व, इच्छानिरूपित विषयता विशेष ।
साध्यताघटकसम्बन्ध—जिस सम्बन्धसे साध्यपक्षमें विवक्षित हो वह सम्बन्ध ।
साध्यतावच्छेदक—जिस धर्मसे या जिस सम्बन्धसे साध्यता अवच्छिन्न हो वह धर्म या सम्बन्ध ।
साध्यप्रसिद्धि—साध्यका ज्ञान ।
साध्यसंसृष्टज्ञान— साध्यसम्बन्धिविषयकज्ञान ।
सामग्री—कारणकूट ।
सामयिकाभाव—उत्पत्तिविनाशशाली संसर्गाभाव ।
सामर्थ्य—किञ्चित्कार्यजननयोग्यत्व ।
सामानाधिकरण्य—तदधिकरणवृत्तित्व ।
सामान्य—नित्य होकर अनेकसमवेत ।
सिद्धसाधन—प्रमाणान्तरसे ज्ञातार्थका साधन ।
सिद्धान्त—प्रामाणिकत्वेन अभ्युपगत अर्थ, तत्तच्छास्त्रसे सिद्ध अर्थ ।
सिद्धि—निश्चयात्मक ज्ञान ।
सुख—धर्ममात्रही जिसका असाधारण कारण हो ऐसा गुण, सर्वात्मना अनुकूलवेदनीय—अन्यविषयकेच्छानधीनेच्छाविषय ।
सुषुप्ति—पुरीतत् के साथ मनका संयोग, निद्राऽवच्छिन्नमनःसंयोग ।
सृष्टि—प्रपञ्चोत्पत्त्यनुकूलव्यापारविशेष ।
स्तुति—गुणवत्तया किसी पदार्थका ख्यापन ।
स्थिति—गतिकी निवृत्ति ।
स्पार्शनम्—त्वगिन्द्रियजन्यप्रत्यक्ष ।
स्फोट—अकारादिवर्णोंसे अतिरिक्त अकारादिवर्णोंसे अभिव्यङ्ग्य अर्थका प्रत्यायक नित्यशब्द ।
स्वगत—स्वमें विद्यमान ।
स्वतन्त्र—इतरसत्तानधीनसत्ताक ।
स्वभाव—हेत्वन्तरकी अपेक्षा नहीं रखनेवाला वस्तुका धर्मविशेष ।
स्वारसिक—सकलजनसाधारण ।

॥ इति ॥

अथ

# संशोधनपत्रम् ।

| पृष्ठ. | पङ्क्ति. | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | त्रिकालबाध्य | त्रिकालाबाध्य |
| २ | ११ | कहेते हैं | कहते हैं |
| २ | १२ | है:— | है—एवमग्रेऽपि |
| २ | १४ | श्री चित् | श्रीचित् |
| २ | १६ | तथा | तथा सर्वदा |
| २ | १८ | अत: | अत: सर्वदा |
| २ | २७ | वसी | वैसी |
| ३ | ५ | ज्ञापक भाव | ज्ञापकभाव एवमग्रेऽपि: |
| ३ | ८ | वाक्यका है | वाक्यका |
| ४ | ५ | मिथ्यात्व | मिथ्यात्व— |
| ४ | ९ | ब्रह्मद्वैता | ब्रह्म द्वैता |
| ४ | ११ | निषेध ज्ञान | निषेधज्ञान एवमग्रेऽपि |
| ४ | २४ | निरूपिन | निरूपित |
| ४ | २६ | विशिष्ठ | विशिष्ट |
| ५ | २ | पक्षकाखण्डन | पक्षका खण्डन एवमग्रेऽपि |
| ५ | १२ | विप्रपत्ति | विप्रतिपत्ति |
| ६ | २२ | अर्थकानिर्णय | अर्थका निर्णय |
| ७ | ४ | वादि प्रतिवादि | वादि–प्रतिवादि–मध्यस्थ |
| ७ | ९ | विरह दशा | विरहदशा |
| ७ | १६ | धर्मिविषयाभान | धर्मिविषया भान |
| ७ | १३ | वच्छेदक | वच्छेदकक |
| ७ | २३ | दुसरा | दूसरा |
| ८ | ११ | संशय कारण | संशयकारण |
| ८ | १३ | संशय स्मारक | संशयस्मारकविषया |
| ८ | १७ | होता है | होता है |
| ८ | २० | रूपकारणता | रूप कारणता |
| ११ | ११ | पंक्तिसको | पंक्तिको |
| ११ | १६ | को | का |

| पृष्ठ. | पङ्क्ति. | अशुद्धम् | शुद्धम् |
|---|---|---|---|
| १२ | ९ | बह्ममें | ब्रह्ममें |
| १२ | १४ | रुपसे | रूपसे |
| १३ | ९ | आकाशमिथ्या | आकाश मिथ्या |
| १३ | ६ | इसमें | इनमें |
| १४ | १ | प्रतिज्ञा विषयत्व | प्रतिज्ञाविषयत्व |
| १५ | २२ | तादृश पक्ष बोधना | तादृशपक्षबोधना |
| २० | २३ | गुण्यादि विशेषणक | गुण्यादिविशेषणक |
| २० | ३२ | अच्छानिरूपण | अच्छा निरूपण |
| २१ | २५ | अप्रसिद्ध विशेषणत्व | अप्रसिद्धविशेषणत्व |
| २२ | ७ | भाव प्रति | भावप्रति |
| २३ | ८ | स्वप्रकारक धी | स्वप्रकारकधी |
| २४ | ७ | न दे | न दें |
| २५ | १६ | होनेस | होनेसे |
| २६ | ३ | कुच्छ | कुछ |
| २८ | ३३ | निषेध बोधकत्वे | निषेधबोधकत्वे |
| २८ | ३३ | श्रुते: | श्रुतेः |
| ३४ | ७ | भाव विषयत्व | भावविषयत्व |